# चंक्रम

## अहिंसा का चमत्कार

वर्तमान सत्याग्रह—युद्ध संसार के विभिन्न देशों की स्वतंत्रता की रंगस्थली में एक अभूतपूर्व दृश्य है। बुद्ध और महावीर के सिद्धान्त आज कार्यरूप में आँखों के सामने हैं। दो हज़ार वर्ष पहले महात्मा क्राइस्ट ने शत्रुओं के प्रति भी जिस प्रेममय व्यवहार का उपदेश किया था, किन्तु ईसाई सभ्यता के इतिहास में जिसके व्यवहार का कभी सामूहिक उदाहरण सामने नहीं आया, आज भारत ने उसको सहज स्वाभाविक सरलता से जगत् के सामने उपस्थित किया है। महात्मा गांधी के इस अहिंसात्मक आन्दोलन का राजनैतिक मूल्य तो है ही, किन्तु नैतिक आदर्श की दृष्टि से उसका महत्व कहीं अधिक है। भारतवर्ष ने अपनी अलौकिक आध्यात्मिक प्राणशक्ति द्वारा सदा जगत् को प्रकाश दिया है। आज ईर्ष्या-द्वेष, दंभ और तामसिक शक्तियों के अभ्युदय के इस युग में अर्ध-मूर्च्छित, पीड़ित और व्यथित संसार की सूनी आँखें भारत की ओर लगी हुई हैं। यह सत्याग्रह-युद्ध न केवल भारतीय स्वतंत्रता के बंद द्वार की कुंजी है वरन् संसार के अन्धकारमय युग में नूतन आदर्श का अमर प्रकाश है। इस आंदोलन की सफलता पर भारत का ही भविष्य नहीं संसार का भविष्य निर्भर करता है।

जब संसार के महाराष्ट्र ग़रीब जनता की रोटी छीन कर अपने वैज्ञानिक चमत्कार से उसे हवाई जहाज़ों और क्रूज़रों, बमों और गैसों के रूप में बरस रहे हैं तब सत्याग्रहियों ने एक विचित्र प्रकार के निरस्त्र युद्ध का दृश्य हमारे सामने उपस्थित किया है। गोलियों के सामने छाती तानकर हँसते हुए बच्चे एवं स्त्रियाँ, सर झुकाकर लाठी खानेवाले स्वयंसेवक, गुप्त एवं गुह्य स्थानों पर होनेवाली जंगली चोटों को भी धैर्य के साथ सहनेवाली जनता अपने उदाहरणों से सरकार एवं विश्व को चकित कर रही है। अबतक नमक-कानून के मामले में, जुलूस निकालने के मामले में तथा अन्य संघर्षों में सर्वत्र सत्याग्रही विजयी हुए हैं। सरकार खीझती है, इसलिए हारती है; सत्याग्रही मारपीट के बीच भी शांति से हँसते हैं इसलिए जीतते हैं। क्रोध एवं हिंसा पतन के कारण और शांति एवं अहिंसा विजय के संदेश होते हैं। एक जुलूस निकलता है; पुलीस कमिश्नर उसे ग़ैर-क़ानूनी करार देता है; सत्याग्रही शांति के साथ अनुचित आज्ञा पर ध्यान न देकर चलते जाते हैं। एक जगह पुलीस के सैकड़ों सिपाही क़तार बाँधकर रास्ता रोके खड़े हैं; उनके हाथों में लाठियां हैं पर उनके चेहरे ग्लानि से मुर्झा रहे हैं। रास्ता रुकता है; सत्याग्रही बैठ जाते हैं। ऊपर से पानी बरसता है, मानो सुरगण आनन्द के आँसू बरसा रहे हों। पुलीस थक जाती है क्योंकि उसमें 'अशांति' है, 'असन्तोष' है। सत्याग्रही नहीं थकते क्योंकि उनमें 'शांति' है, 'संयम' है। अन्त में वह लाठीबंद 'अशांत' पुलीस सत्याग्रहियों पर 'अशांति' एवं अव्यवस्था फैलानेवाले जुलूस निकालने के अपराध में आँख मूँदकर लाठियाँ चलाती है—बच्चे और नवजवान हँसते-खिलते हुए सर झुकाकर लाठियाँ खाते हैं किन्तु स्थान से नहीं हटते। बेहोशी की अवस्था में अस्पताल पहुँचाये जाते हैं। दूसरी बार फिर उसी सड़क पर जुलूस निकलता है, फिर वही अमानुषिक काण्ड होते हैं। फिर जुलूस निकलता है; अन्त में पुलीस का पाशविक बल थक जाता है और सत्य की जय होती है। 'सत्यमेव जयते नानृतम्' खिलखिलाकर हँस पड़ता है! यह पाशविकता पर मनुष्यता की, मृत्यु पर जीवन की, असत्य पर सत्य की और हिंसा पर अहिंसा की विजय है। यह इस आन्दोलन की अजेय सैनिकता है जिसे हज़ारों वर्ष पूर्व क्राइस्ट ने और आज के 'क्राइस्ट' महात्मा गाँधी ने बिल्कुल नये प्रायोगिक रूप में हमारे सामने रक्खा है। जिनको आँखें हैं, वे अहिंसा का यह चमत्कार देखें!

## चरित्र—सार्वजनिक और व्यक्तिगत

एक बहिन अपने पत्र में लिखती हैं—

"मनुष्य के चरित्र का विकास एक गूढ़ समस्या है।

